आचार्य मम्मट ने शब्दालङ्कार और अर्थालङ्कार दोनों का एक पद में समावेश होने में यह अलङ्कार माना है। सर्वस्वकार रूय्यक ने केवल दो शब्दालङ्कार या केवल दो अर्थालङ्कारों के एक पद में समावेश होने में यह अलंकार माना है।

"डर न टरै नींद न परै हरै न काल-विपाक,
छिन-छाकै* उछकै† न फिरि खरौ विषम छवि-छाक‡।"

यहाँ 'छविछाक' इस एक ही पद में 'छ' वर्ण की आवृत्ति होने के कारण अनुप्रास शब्दालंकार और 'छवि रूप मदिरा' यह रूपक अर्थालंकार है।

"लगि लगि ललित लतान सों लहि लहि मधुप मदंध,
आवत दच्छिन ओर तें मारुत मधुप-मदंध॥"

यहाँ 'मारुत मधुप मदंध' इस एक ही पद में मकार की आवृत्ति होने के कारण अनुप्रास और मारुत को मधुप रूप कहे जाने के कारण रूपक है।

## ग्रन्थ-निर्माण

लेखक के 'काव्य-कल्पद्रुम' ग्रन्थ से इस ग्रन्थ का सम्बन्ध—

काव्यकल्पतरु ग्रन्थ के हैं द्वै भाग अनूप,
तिनमें दूजे भाग को यह संक्षिप्त सुरूप।

---

* क्षण भर के सेवन मात्र से। † नशे का उतरना। ‡ रूप-लावण्य रूप मदिरा।

ग्रन्थकर्ता—

करता धरता हैं वही हृदयस्थित नँदलाल,
भ्रम वस याको रचयिता कहिय कन्हैयालाल ।
यद्यपि हौं मति अल्प पै अकरन करन गुपाल,
जिन अचरज कछु करहु लखि मरुभुवि सरस रसाल ॥

ग्रन्थ निर्माण-समय—

उन्नीसौ चौरानवे विक्रम वर्ष प्रमान,
यह संक्षिप्त रु सरल अति ग्रन्थ भयो निरमान ।

---